वीरभद्रक ( सं० क्ली० ) वीरभद्रमेव स्वार्थे-कन्। १ वीरण, खस। २ वीरभद्र देखो।

वीरभद्रकालिकाकवच—महौषध धारणीभेद। इसे धारण करनेसे रोग, भय आदि दूर होते हैं। वीरभद्रतन्त्रमें इस मन्त्रात्मक कवचका उल्लेख है।

वीरभद्रदेव—बघेल वंशीय एक हिन्दू राजा। इन्होंने १५७७ ई०में कन्दर्पचूडामणि नामक कामसूत्रकी टीका प्रणयन की। ग्रन्थकारने ग्रन्थमें अपना वंशपरिचय इस प्रकार दिया है,—शालिवाहनके पुत्र वीरसिंह, वीरसिंहके पुत्र वीरभानु, वीरभानुके पुत्र रामचन्द्र और इन्हीं रामचन्द्रके पुत्र कुमार वीरभद्रदेव थे। चन्द्रालोक-टीकाके प्रणेता प्रद्योतन भट्ट इनके आश्रित और सभा-पण्डित थे।

वीरभद्ररस ( सं० पु० ) सन्निपातज्वरोक्त रसौषध-विशेष।

वीरभवत् ( सं० त्रि० ) वीर देखो। यह प्रयोग द्वितीय पुरुषमें हुआ है। (कथासरित्सा० १०।४४)

वीरभानु ( सं० पु० ) राजपुत्रभेद।

वीरभार्या ( सं० स्त्री० ) वीरस्य भार्या। वीरकी स्त्री।

वीरभुक्ति—जनपदभेद, वीरभूम।

वीरभुज ( सं० पु० ) राजभेद। (कथासरित्सा ३६।३)

वीरभूपति ( सं० पु० ) विजयनगरके एक राजा। इन्होंने १४१८से १४३४ ई० तक राज्य किया था। ये बुक्कके पुत्र थे। प्रयोगरत्नमालाके प्रणेता चौण्डपाचार्य इनके आश्रित थे।

एकविंश भाग सम्पूर्ण